# राधावल्लभ सम्प्रदाय : सिद्धान्त और साहित्य

डॉ० विजयेन्द्र स्नातक एम० ए०, पी-एच० डी०
शास्त्री, सिद्धान्तशिरोमणि
प्राध्यापक, हिन्दी-विभाग, दिल्ली विश्वविद्यालय

हिन्दी-अनुसंधान परिषद्, दिल्ली विश्वविद्यालय, दिल्ली,
के निमित्त
नेशनल पब्लिशिंग हाउस, दिल्ली
द्वारा प्रकाशित

# समर्पण

वात्सल्यमयी स्वर्गीया माँ की पवित्र स्मृति में

# हमारी योजना

'राधावल्लभ सम्प्रदाय . सिद्धान्त और साहित्य' हिन्दी अनुसधान परिषद्, ग्रन्थमाला का दसवां गथ है। हिन्दी अनुसधान परिषद् हिन्दी विभाग, दिल्ली विश्वविद्यालय की सस्था है जिसकी स्थापना अक्तूबर सन् १९५२ मे हुई थी। परिषद् के मुख्यत दो उद्देश्य हैं—हिन्दी वाड्मय विषयक गवेषणात्मक अनुशीलन तथा उसके फलस्वरूप प्राप्त साहित्य का प्रकाशन।

अब तक परिषद् की ओर से अनेक महत्त्वपूर्ण ग्रथो का प्रकाशन हो चुका है। प्रकाशित ग्रथ दो प्रकार के हैं—एक तो वे जिनमें प्राचीन काव्यशास्त्रीय ग्रथो का हिन्दी रूपान्तर विस्तृत आलोचनात्मक भूमिकाओ के साथ प्रस्तुत किया गया है। दूसरे वे जिन पर दिल्ली विश्वविद्यालय की ओर से पी-एच० डी० की उपाधि प्रदान की गई है। प्रथम वर्ग के अन्तर्गत प्रकाशित ग्रथ हैं—'हिन्दी काव्यालकार सूत्र', 'हिन्दी वक्रोक्ति जीवित' तथा 'अरस्तू का काव्यशास्त्र'। 'अनुसधान का स्वरूप' पुस्तक मे अनुसधान के स्वरूप पर गण्य-मान्य विद्वानो के निबध संकलित हैं जो परिषद् के अनुरोध पर लिखे गये थे। द्वितीय वर्ग के अन्तर्गत प्रकाशित ग्रंथ हैं—(१) मध्यकालीन हिन्दी कवयित्रियाँ (२) हिन्दी नाटक : उद्भव और विकास (३) सूफीमत और हिन्दी साहित्य (४) अपभ्रंश साहित्य। इसी वर्ग के अन्तर्गत पाँचवाँ ग्रथ 'राधावल्लभ सम्प्रदाय : सिद्धान्त और साहित्य' आपके सामने प्रस्तुत है।

परिषद् की प्रकाशन-योजना को कार्यान्वित करने में हमें हिन्दी की अनेक प्रसिद्ध प्रकाशन संस्थाओ का सक्रिय सहयोग प्राप्त होता रहा है। उन सभी के प्रति हम परिषद् की ओर से कृतज्ञता-ज्ञापन करते हैं।

नगेन्द्र
अध्यक्ष
हिन्दी-अनुसंधान-परिषद्

हिन्दी विभाग
दिल्ली विश्वविद्यालय, दिल्ली।

# प्राक्कथन

## प्रेरणा

श्री हितहरिवंशजी की वाणी से मेरा प्रथम परिचय अब से लगभग पच्चीस वर्ष पूर्व 'व्रजमाधुरीसार' मे उद्धृत कतिपय पदो के माध्यम से हुआ था। व्रजभाषा के प्रति नैसर्गिक ममत्व-मोह होने के कारण इन पदो के लालित्य और माधुर्य ने हरिवंशजी की सम्पूर्ण रचना पढने के लिए मुझे लालायित कर दिया। किन्तु उस समय मुझे न तो इन पदो के मूल में सन्निविष्ट भक्ति-भावना का ज्ञान था और न मैं इनके साम्प्रदायिक भाव-गाम्भीर्य से ही परिचित था। अभिव्यक्ति की प्राजलता और पदो की सरसता ही मेरे आकर्षण का एकमात्र कारण थी। आश्चर्य का विषय है कि श्री वियोगीहरि जी के पर्याप्त सकेत करने पर भी तीस वर्ष की इस लम्बी अवधि मे किसी भावुक भक्त या साहित्य समीक्षक का ध्यान हितहरिवंशजी की रससिद्ध वाणी की ओर नही गया।

आज से आठ वर्ष पूर्व जब मैंने अनुसधान की दृष्टि से श्री हितहरिवंश रचित साहित्य और उनके द्वारा प्रवर्तित सम्प्रदाय पर दृष्टिपात किया तो मुझे उसमे अनुसंधान की प्रभूत सम्भावना के साथ काव्य-सौष्ठव-परिपूर्ण प्रचुर साहित्यिक सामग्री प्रतीत हुई। मैं वर्षो से सुनता आ रहा था कि राधावल्लभ सम्प्रदाय के साहित्यिक एव साम्प्रदायिक महत्त्व के शताधिक हस्तलिखित वाणी-ग्रंथ व्रजमण्डल में तथा व्रज के बाहर गोस्वामि-परिवारो मे तथा साधुओ के पास सुरक्षित हैं। यदि उनका गवेषणात्मक अनुशीलन सम्भव हो सके तो व्रजभाषा का अति समृद्ध साहित्य उपलब्ध हो सकता है। किन्तु हस्तलिखित ग्रन्थो का पता लगाकर उपलब्ध करना बडी कठिन समस्या थी। स्वर्गीय श्री जगन्नाथदास 'रत्नाकर' ने एक बार वृन्दावन आकर हस्तलिखित ग्रथो के सकलन का प्रयत्न किया था किन्तु उन्हे अपने प्रयत्न मे जब आंशिक सफलता भी न मिली तब वे व्रजवासियो की अनुदारता से खीजकर निराश लौट गये थे। इस स्थिति से परिचित होने पर भी वृन्दावन-निवासी गुरुवर श्री वैद्य उमाशकर जी द्विवेदी, आयुर्वेदाचार्य के आश्वासन पर मैंने इसी सम्प्रदाय को अपने शोध का विषय निर्धारित किया। दिल्ली विश्वविद्यालय के हिन्दी-सस्कृत विभाग के तत्कालीन अध्यक्ष महामहोपाध्याय डा० लक्ष्मीधर शास्त्री से मैंने इस विषय में परामर्श किया और उनकी स्वीकृति मिलने पर मैंने अनुसधेय विषय की रूपरेखा तैयार कर ली।

प्रयत्न

कार्य प्रारम्भ करते ही साम्प्रदायिक भक्ति-सिद्धान्त को हृदयगम करने का प्रश्न मेरे सामने आया। साम्प्रदायिक साहित्य के अध्ययन से ही यह प्रश्न हल हो सकता था किन्तु साहित्योपलब्धि तो उससे भी अधिक जटिल समस्या थी। सामान्य भक्ति-तत्त्व के शास्त्रीय पक्ष का सस्कृत के आकर ग्रन्थो से यत्किंचित् बोध कर लेने पर भी साम्प्रदायिक रहस्य की प्रतीति तो आचार्यो की वारिणयो से ही सम्भव थी। फलत सन् १९४९ के ग्रीष्मावकाश में मैंने वृन्दावन यात्रा का निश्चय किया और दो मास वृन्दावन मे रहकर समस्त प्रकाशित ग्रथो का सग्रह कर उनके आधार पर राधावल्लभीय भक्ति-तत्त्व को अवगत करने की चेष्टा की। श्री वैद्य उमाशकर जी द्विवेदी ने माधुर्य भक्ति का सामान्य स्वरूप स्पष्ट करने के लिए मुझे अनेक ग्रथ दिये और उनका मर्म समझने में मेरा पथ-प्रदर्शन किया। वैद्य जी स्वय निम्बार्क मतानुयायी थे किन्तु ब्रजमडल के सभी वैष्णव भक्ति-सम्प्रदायों का उन्हे अच्छा ज्ञान था। उन्होने ही मेरा परिचय सबसे पहले राधावल्लभीम गोस्वामियो से कराया था। दैवदुर्विपाक से वैद्य जी का दो वर्ष बाद असामयिक देहावसान हो जाने से मेरे कार्य की प्रगति में अप्रत्याशित बाधा उपस्थित हो गई।

राधावल्लभ सम्प्रदाय की अद्यावधि प्रकाशित छोटी-बडी समस्त पुस्तको की सख्या लगभग चालीस है। अधिकाश दस-बारह पृष्ठ की पुस्तिकाएँ ही हैं, जिनमें भक्त-कवियो के पद-सग्रह के सिवा सिद्धान्त-विषयक कोई जानकारी की बात नही है। हाँ, लाडिलीदास कृत 'सुधर्म बोधिनी' अवश्य एक ऐसी पुस्तक है जो सिद्धान्त प्रतिपादन से साक्षात् सम्बन्ध रखती है। इन प्रकाशित पुस्तको के आधार पर गवेषणात्मक अनुशीलन तो दूर, साधारण सूचनाएँ प्राप्त करना भी सम्भव नही है। मेरा लगभग एक वर्ष का समय इसी प्रकाशित साहित्य के अध्ययन-मनन मे व्यतीत हुआ किन्तु साम्प्रदायिक भावना से मैं प्राय अपरिचित ही रहा। हाँ, इस बीच वृन्दावन के गोस्वामियो तथा साधुओ से सत्सग द्वारा कुछ ज्ञानोपार्जन किया, किन्तु ग्रथाभाव के कारण उस श्रुत-ज्ञान को मैं अनुसधान के लिए उपादेय नही बना सका। हस्तलिखित वाणी ग्रथो की प्राप्ति के लिए भी मैंने भरसक प्रयत्न किया परन्तु मुझे उसमें विशेष सफलता नही मिली। इस असफलता से खिन्न होने पर भी मेरे मन ने तनिक भी हार नही मानी।

दो वर्ष बाद मैं पुन. सन् १९५१ के मई मास में वृन्दावन पहुँचा। सेवाकुज के निकट किराये पर मकान लेकर मैंने तीन मास तक वही रहने का निश्चय किया। इस बार प्रकाशित साहित्य से मेरा सामान्य परिचय था और राधावल्लभीय आचार्यो से मौखिक रूप में मैंने थोडा-बहुत सिद्धान्त सुना-समझा था। सेवाकुज को अपनी स्वाध्याय-स्थली बनाकर मैं श्री राधावल्लभजी के मन्दिर मे प्रात साय नियमित रूप से सेवा-पूजा विधि देखने जाने लगा। ढाई मास के इस प्रवास में मेरा परिचय गोस्वामि-परिवार के अनेक विद्वान् महानुभावो से हुआ। मेरे पूर्व परिचित सुहृद्वर गोस्वामी श्री मुकुट वल्लभाचार्य जी ने इस बार मुझे अत्य-धिक उत्साहित किया और यथाशक्ति सामग्री-सकलन में भी मेरी सहायता की। आपने ही मेरा परिचय गोस्वामी श्री ललिताचरण जी तथा गोस्वामी श्री हितानन्दजी से कराया। एक दिन

सौभाग्य से आप ही के निवास-स्थान पर मेरा परिचय बाबा श्री राधाकृष्णचरणदास जी से हुआ। बाबा जी मस्त और मनमौजी स्वभाव के साधु हैं। राधावल्लभ सम्प्रदाय की आठ-दस प्राचीन हस्तलिखित वाणियो का सग्रह भी आपके पास था। मेरा उत्साह देखकर आपने मुझे सहायता का पूरा आश्वासन दिया और अपना सम्पूर्ण सग्रह तत्काल मुझे दे दिया। अगले दिन बाद ग्राम चलने का कार्यक्रम बना डाला और मुझे साथ लेकर बाद ग्राम पहुँचे। बाद ग्राम श्री हितहरिवशजी की जन्म-स्थली है। यहाँ एक छोटा-सा मन्दिर है। उन दिनो बाबा हितदासजी वहाँ रहते थे जिनसे आपने मेरा परिचय कराया और बाद ग्राम आने का उद्देश्य बताया। श्री हितदासजी प्रतिभाशाली, विद्याव्यसनी, मेधावी साधु हैं। राधावल्लभीय सिद्धातो का आपको अच्छा ज्ञान है। आपके साथ ही श्री बाबा वशीदासजी रहते हैं। राधावल्लभ सम्प्रदाय में दीक्षित होने के बाद से ही आपने अपना जीवनोद्देश्य वाणी-ग्रथो का अध्ययन-मनन बनाया हुआ है। अद्यावधि सैकडो हस्तलिखित ग्रंथ उपलब्ध कर आपने उनका अध्ययन किया है तथा उनकी प्रतिलिपि भी स्वय की है। बाबा हितदासजी से मेरा यह प्रथम परिचय था किन्तु उन्होने मेरे कार्य मे अत्यधिक रुचि दिखाई तथा मुझे पूरा आश्वासन दिया कि वे प्राचीन वाणी-ग्रथो की उपलब्धि में मेरी सहायता करेंगे। बाद ग्राम से चलते समय उन्होंने स्वरचित दो सिद्धात-ग्रन्थ मुझे अध्ययनार्थ दिये जो सैद्धान्तिक गूढ-गुत्थियो के सुलझाने मे मेरे पथ-प्रदर्शक सिद्ध हुए।

वृन्दावन वापस आने पर मेरा परिचय श्री व्रजवल्लभदास मुखिया से हुआ। आपके पास भी हस्तलिखित ग्रथो का अच्छा सग्रह है। आपके पिता श्री प्रियादास जी शुक्ल राधावल्लभीय भक्तितत्त्व के मर्मज्ञ और अनेक ग्रन्थो के प्रणेता थे। 'राधावल्लभ भक्तमाल' उन्ही की रचना है। मुखिया जी ने अपना अमूल्य सग्रह मुझे निस्सकोच सौंप दिया और उसके बाद भी निरतर वाणी-ग्रथो के उपलब्ध करने मे मेरी सहायता करते रहे।

वृन्दावन में मैंने अनेक महानुभावो से सुना था कि गोस्वामी श्री रूपलाल जी के पास राधावल्लभ सम्प्रदाय की हस्तलिखित प्राचीन वाणियो का विशाल सग्रह है। वैद्य उमाशकर जी ने मेरा उनसे दो वर्ष पूर्व इसी सन्दर्भ में परिचय भी कराया था और प्रकाशित साहित्य मैंने उन्ही के यहाँ से क्रय किया था किन्तु हस्तलिखित ग्रन्थो के अध्ययन की साध पूरी न हो सकी। हाँ, उनकी कृपा से कुछ प्राचीन पोथियो के दर्शन का सौभाग्य अवश्य प्राप्त हुआ। गोस्वामी जी माधुर्य-भक्ति-तत्त्व को कदाचित् आज भी गोप्य मानते हैं। उन्होने मुझसे एक दिन कहा भी था कि "प्रेमलक्षणा भक्ति का तत्त्वबोध सिंहनी के दूध के सदृश है। या तो वह सिंह-शावक के पेट में पचता है, या स्वर्ण-पात्र में अनाविल रहता है।" सिंह-शावक से उनका तात्पर्य गोस्वामी-वशोद्भव बालक से था और स्वर्ण-पात्र मन्त्र दीक्षित शिष्य का सकेत देने वाला था। मैं न तो सिंह-शावक (गोस्वामि-बालक) था और न स्वर्णपात्र (मत्र दीक्षित शिष्य) ही। अत. साम्प्रदायिक ग्रन्थो के अध्ययन का अधिकार कहाँ से पाता ! किन्तु उक्त प्रत्याख्यान के बावजूद भी गोस्वामी जी मुझे कार्य करने के लिए निरन्तर प्रोत्साहित करते रहे और आश्वासन भी देते रहे कि समय आने पर वे अपना साहित्य-सग्रह मुझे अवश्य दिखा देंगे।

तीन वर्ष के इस प्रयास से मैंने श्री हितहरिवंशजी के विपय मे पर्याप्त ऐतिहासिक सामग्री एकत्र करली थी। देववन्द (सहारनपुर) जाकर उनके वशजो का इतिवृत्त भी सकलित किया था। गुजरात के वैष्णवो से सम्पर्क स्थापित कर राधावल्लभीय ग्रथो की कतिपय सूचनाएँ प्राप्त की थी। सामग्री का अब मेरे पास सर्वथा अभाव नही था किन्तु उपलव्ध सामग्री के आधार पर साम्प्रदायिक भक्ति-सिद्धान्त का मर्म समझना मेरे लिए अब भी कठिन वना हुआ था। इस सम्प्रदाय में दार्शनिक प्रणाली से ग्रथ-प्रणयन नही हुआ अतः विचार-पक्षीय तत्त्वशोध के मार्ग में वडी अडचनें उपस्थित होती हैं। नित्य-विहार और निकुज-लीला आदि के वर्णनो में से ही सिद्धान्तो का चयन करके उनकी शृङ्खला तैयार करनी पडती है। रस-पद्धति ही इस सम्प्रदाय का विचार-पक्ष है, उसे दर्शन की पीठिका पर अवस्थित कर परखना होता है। इस कार्य के लिए मैंने पुन. सन् १९५३ में वृन्दावन जाने का निश्चय किया। इस वार मैं पूरे दो मास वृन्दावन मे रहा। गोस्वामी श्री मुकुटवल्लभजी, वावा हितदास जी, बावा वशीदासजी और पण्डित रामकृष्णदेव गर्ग शास्त्री, एम ए से विचार-विमर्श का पूरा सुअवसर प्राप्त हुआ।

सैद्धान्तिक पक्ष की छानबीन के बाद मैं हस्तलिखित वाणी-ग्रथो के सकलन और शोध मे प्रवृत्त हुआ। इस सम्प्रदाय में वाणीकारो की सख्या अपरिमेय है। नागरी प्रचारिणी सभा की खोज रिपोटो मे जो सूचनाएँ दी गई हैं, उनकी सख्या भी शताधिक है। वृन्दावन, देववन्द, छतरपुर, दतिया, अहमदावाद, सूरत तथा व्रजमडल के गाँवो में अनेक हस्तलिखित ग्रन्थो के सुरक्षित होने की चर्चा सुनी जाती है। कार्य प्रारम्भ करते समय श्री वैद्य उमाशकरजी द्विवेदी ने मुझे सात-आठ हस्तलिखित ग्रन्थ अपने निजी सग्रहालय से अध्ययनार्थ दिये थे। गोस्वामी मुकुट वल्लभाचार्य द्वारा भी कुछ ग्रथो का पता चला था। उसके बाद वावा हितदास जी तथा बाबा वशीदासजी के पास से मुझे लगभग सभी आवश्यक और उपयोगी ग्रथ प्राप्त हुये। बाबाजी ने निजी सग्रहालय में हस्तलिखित ग्रथो की प्रतिलिपि स्वय तैयार करके भी रख छोडी है, कुछ अन्य ग्रथ मुझे बाबा तुलसीदासजी, बाबा ध्रुवअलिशरणजी, बाबा राधाकृष्णचरणदासजी तथा ब्रजवल्लभदास मुखिया द्वारा प्राप्त हुए।

हस्तलिखित वाणी-ग्रन्थ दो प्रकार के हैं। एक तो वे हैं जिनमें केवल साम्प्रदायिक भाव पर आधृत स्तुति, वन्दना या लीला-गान है, उनका साहित्यिक दृष्टि से विशेष मूल्य नही है। दूसरे ग्रथ वे हैं जो साम्प्रदायिक होते हुये भी उच्चकोटि की साहित्यिक अभिव्यजना से परिपूर्ण हैं। अन्वेषक को दोनो प्रकार के ग्रन्थो का अनुशीलन कर अपनी वाँच्छित सामग्री एकत्र करनी पडती है। इस कार्य में मुझे लगभग दो वर्ष का समय लगाना पडा किंतु समस्त आवश्यक सामग्री प्राप्त हो गई।

सन् १९५५ में चौथी बार दिसम्बर मास मे चालीस दिन के लिये पुन वृन्दावन पहुँचा। इस वार मैं अपने प्रवन्ध की पाडुलिपि तैयार करके साथ लाया था। मेरी इस यात्रा का उद्देश्य कतिपय जटिल गुत्थियों को शंका-समाधान द्वारा सुलझाना था। राधावल्लभीय सिद्धात के मर्मज्ञ आचार्यों और साधुओ से विचार-विमर्श करके मैंने अपने प्रबन्ध को इन्ही दिनो अन्तिम रूप दिया। गौडीय, निम्बार्क तथा हरिदासी सम्प्रदाय के आचार्यों तथा साधुओ

से भी मै मिला और उन प्रश्नो पर विचार-विमर्श किया जो व्रजभक्ति-रस के मेरुदण्ड कहे जाते हैं।

इस प्रकार आठ वर्ष की लम्बी अवधि मे मै इस प्रवन्ध को पूर्ण करने में सफल हुआ हूँ। लम्बी अवधि के दो कारण हैं—एक तो अद्यावधि इस सम्प्रदाय के सम्वन्ध में परिचयात्मक या शोधपरक कोई ग्रंथ नही लिखा गया। अत. प्रारम्भिक लेखक की समस्त कठिनाइयो का मुझे सामना करना पडा। दूसरे, इस सम्प्रदाय का अध्ययन हस्तलिखित वाणियो के आधार पर ही सम्भव है जिनकी उपलब्धि सहज-सम्भाव्य नही। फलत. तथ्यपरक तथा तत्वपरक, दोनो प्रकार की, शोध के लिए चिरकाल तक भटकना एक असाम्प्रदायिक व्यक्ति के लिए स्वाभाविक है।

## ग्रन्थ-परिचय

प्रस्तुत प्रवन्ध सिद्धान्त और साहित्य दो खडो में विभक्त है। सिद्धान्त खड का प्रथम अध्याय पृष्ठभूमि के रूप मे वैष्णव धर्म की भक्ति-परम्परा को राधाकृष्ण के साथ सम्बद्ध करने के उद्देश्य से लिखा गया है। प्रवन्ध के मूल विषय के साथ साक्षात् सम्वन्ध न होने पर भी विष्णु-भक्ति के पर्यवसित रूप को माधुर्य भाव के साथ एक ही आधार-फलक पर उपस्थित करना इसका उद्देश्य है। द्वितीय अध्याय में मैंने चतु. सम्प्रदाय शब्द के प्रयोग तथा व्यवहार की सीमा के सम्वन्ध में विचारार्थ एक नया प्रश्न विद्वानो के समक्ष प्रस्तुत किया है। इसी अध्याय के दूसरे भाग मे राधावल्लभ सम्प्रदाय के सम्वन्ध मे उपलब्ध सामग्री का वैज्ञानिक विवेचन है। तृतीय अध्याय सम्प्रदाय-प्रवर्त्तक गोस्वामी श्री हितहरिवंश का प्रामाणिक जीवन-वृत्त प्रस्तुत करता है। चतुर्थ, पचम, षष्ठ तथा सप्तम अध्याय राधावल्लभीय विचार-दर्शन, रसभक्ति, साधन-पक्ष तथा व्यवहार-पक्ष से सम्वन्ध रखते हैं। इन गूढ एवं जटिल विषयो पर अभी तक कोई ग्रंथ नही लिखा गया अत. तत्व-निर्णय की दुरूहता का पाठक स्वयं निर्धारण कर सकते हैं।

उत्तरार्द्ध खंड राधावल्लभीय साहित्य का परिचायक है। हिन्दी साहित्य के इतिहास-ग्रंथो में सामान्य नामोल्लेख के अतिरिक्त भक्त या कवि के रूप मे इस सम्प्रदाय के भक्त-कवियो पर समीक्षात्मक शैली से कोई विचार नही हुआ। प्रस्तुत प्रवन्ध में राधावल्लभीय भक्त-कवियो की विशाल परम्परा में से केवल दस महानुभावो का ही मैंने चयन किया है। जिन दस महानुभावो के साहित्य की मैंने समीक्षा की है उनके सिवा और भी अनेक महानुभाव ऐसे हैं जिनकी वाणी का साहित्यिक एवं सैद्धान्तिक दृष्टि से आलोचनात्मक अध्ययन आवश्यक है। गोस्वामी रूपलाल जी, हरिलाल व्यास, प्रेमदास जी तथा रतनदास जी की रचनाओ का अध्ययन तो मैंने समाप्त कर लिया था, और मेरा विचार उसे प्रवन्ध मे 'चतुर्दश रत्न' शीर्षक से समाविष्ट करने का था किन्तु प्रवन्ध के कलेवर को अत्यधिक वढता हुआ देखकर, लिखित सामग्री को भी छोड़ना पड़ा। मेरा विश्वास है कि साहित्यिक दृष्टि से अभी इस सम्प्रदाय के ग्रथो का विधिवत् मूल्याङ्कन नही हुआ है। यदि व्रजभक्ति और व्रज-साहित्य मे रुचि रखने वाले अनुसंधाता इस दिशा में प्रवृत्त हो तो उन्हे प्रचुर सामग्री उपलब्ध होगी। श्री हरिराम व्यास,

श्री ध्रुवदास और चाचा वृन्दावनदास के साहित्य पर स्वतन्त्र शोध-प्रबन्ध लिखे जाने योग्य पर्याप्त विषय-वस्तु हस्तलिखित रूप में उपलब्ध है।

## आभार प्रकाशन

प्रस्तुत प्रबध लिखने की प्रेरणा मुझे स्वर्गीय श्री वैद्य उमाशकर जी आयुर्वेदाचार्य से मिली थी। दुर्भाग्य से मेरे कार्य प्रारम्भ करने के तीसरे वर्ष वैद्य जी का देहावसान हो गया। परम वैष्णव होने के साथ वैद्यजी साम्प्रदायिक दर्शन और साहित्य के धुरधर पडित थे। बीच ही में उनका वरद हस्त उठ जाने से मुझे जो आघात पहुँचा वह शब्दो की अशक्त भाषा में कैसे व्यक्त करूँ! आभार और कृतज्ञता का भाव प्रकट करके मैं उनकी कृपा से उऋण नही होना चाहता।

गोस्वामी श्री मुकुट वल्लभाचार्य जी मुझे प्रारम्भ से ही प्रोत्साहित करते रहे हैं। उनका सहयोग मेरे साहस का सम्बल रहा है। सैद्धान्तिक गुत्थियो के सुलझाने में भी गोस्वामी जी ने मेरी सहायता की है। श्री गोस्वामी ललिताचरण जी का भी मैं आभार मानता हूँ जिन्होने प्रारम्भ में मुझे गौडीय तथा निम्बार्क-ग्रथों के अध्ययन की ओर प्रवृत्त किया था।

राधावल्लभीय भक्ति-तत्त्व को हृदयगम करने में मुझे सबसे अधिक सहायता बाबा श्री हितदास जी तथा बाबा श्री वशीदास जी से मिली। उन्ही के निजी सग्रह से मैंने सैकडो हस्तलिखित ग्रथ उपलब्ध किये। दोनो महात्मा सदा यही कहते रहे कि "जो कुछ हमारे पास है उसे देने मे सकोच कैसा! तत्त्व-ज्ञान और ग्रन्थ का सच्चा अधिकारी जिज्ञासु ही है।" इन दोनो महानुभावो का मेरे प्रति जो कृपा भाव रहा है वह शब्दो मे व्यक्त नही किया जा सकता। सच तो यह है इनकी कृपा के बिना यह कार्य होना असम्भव था।

सर्वश्री बाबा ऊधमदास, बाबा तुलसीदास, बाबा ध्रुवअलिशरण तथा ब्रजवल्लभदास मुखिया ने मुझे हस्तलिखित पुस्तकें देकर कृतार्थ किया है। लेखक इन सभी साधु-महात्माओ का हृदय से कृतज्ञ है।

जिन साधु-महात्माओ ने अपने नाम और पते प्रकट करने का निषेध करके मुझे अपनी कृतज्ञता व्यक्त करने से भी वचित रखा है, उनके प्रति मेरा रोम-रोम कृतज्ञता से परिपूर्ण है। शिष्टाचारवश दिया हुआ कोरा शाब्दिक धन्यवाद न तो मेरे अन्तर की भावना को व्यक्त कर सकेगा और न उन महात्माओ के प्रति पूज्य बुद्धि का यह सम्यक् प्रदर्शन ही होगा।

इस प्रबन्ध के लिखने में मैंने राधावल्लभ सम्प्रदाय के ग्रन्थो के अतिरिक्त अन्य सम्प्रदायो के साहित्य से भी भक्ति-सिद्धान्तो के समझने में लाभ उठाया है। चैतन्य-सम्प्रदाय के भक्ति-ग्रथ, विशेषत श्री रूपगोस्वामी के उज्ज्वल नीलमणि तथा हरिभक्ति रसामृत सिन्धु तथा जीव गोस्वामी के षट्-सन्दर्भ ग्रथ प्रेमलक्षणा-भक्ति के शास्त्रीय पक्ष का जैसा उद्घाटन करते हैं, वैसा हिन्दी या बगला का कोई अन्य ग्रथ नही करता। निम्बार्क सम्प्रदाय के सस्कृत ग्रथ तथा हिन्दी के महावाणी और युगलशतक से भी मैंने सिद्धान्त-चयन किया है। स्वामी

हरिदास रचित केलिमाल और सिद्धान्त के पद तथा उनकी शिष्य-परम्परा के अष्टाचार्यो की सरस एव काव्यमयी वाणी से मैंने व्रज-भक्ति के माधुर्यभाव का मर्म समझा है। इन तीनो सम्प्रदाय की भक्ति-पद्धति को हृदयगम किये विना माधुर्य-भक्ति का रहस्य समझना सर्वथा दुष्कर है।

वल्लभ-सम्प्रदाय के सम्बन्ध मे डा० दीनदयालु गुप्त का शोध-प्रवंध अपनी शैली का सर्वप्रथम और सर्वश्रेष्ठ हिन्दी-ग्रथ है। इस ग्रंथ में विद्वान् लेखक ने भक्ति-सम्प्रदायो के अनुशीलन की एक ऐसी परिपाटी स्थिर कर दी है कि जिसका अनुगमन करने पर कोई भी अनुसधाता साम्प्रदायिक अध्ययन की ओर अग्रसर हो सकता है। डा० गुप्त ने अपने विशाल ग्रथ मे वल्लभ-सम्प्रदाय और अष्टछाप के सिद्धान्तों का उद्घाटन करने के साथ व्रजमडल के अन्य वैष्णव भक्ति-सम्प्रदायो की भावना और साधना-पद्धति का भी अवगाहन करने की चेष्टा की है। वल्लभ-सम्प्रदाय की भक्ति-पद्धति के आकलन मे मैंने इसी ग्रंथ को प्रमाण माना है अत. मै डा० गुप्त का हृदय से कृतज्ञ हूँ और उनके प्रति आभार व्यक्त करना अपना परम पवित्र कर्त्तव्य समझता हूँ।

राधावल्लभ-सम्प्रदाय के दर्शन और भक्ति पक्ष पर, सक्षेप मे, पहली वार श्री पडित वलदेव उपाध्याय ने अपने 'भागवत-सम्प्रदाय' ग्रंथ में प्रकाश डाला है। मैंने उनके ग्रंथ से भी विषय को समझने मे लाभ उठाया है। अग्रेज लेखको के ग्रथो से मैंने ऐतिहासिक सामग्री संकलित की है। 'मथुरा मैमायर्स' के लेखक मिस्टर ग्राउस के प्रति जितना भी कृतज्ञता का भाव प्रकट किया जाय, कम है। राजकीय पुरातत्त्व संग्रहालय, मथुरा के क्यूरेटर श्री कृष्णदत्त वाजपेयी का भी मैं अत्यधिक आभारी हूँ। आपने राजकीय सग्रहालय से अनेक दुर्लभ ग्रन्थ मुझे पढ़ने के लिए प्रदान किये।

अन्त मे, इस प्रवन्ध के निर्देशको के प्रति कृतज्ञता ज्ञापन करना मैं अपना परम पवित्र कर्त्तव्य समझता हूँ। सन् १९४८ मे मैंने यह विषय अनुसधान के लिए चुना था। उस समय महामहोपाध्याय डा० लक्ष्मीधर शास्त्री, दिल्ली विश्वविद्यालय मे हिन्दी-सस्कृत विभाग के अध्यक्ष थे। प्रारम्भ के चार वर्षो मे उन्ही के निरीक्षण में यह कार्य चला। लम्वी वीमारी के वाद मार्च सन् १९५३ मे पडित जी का स्वर्गवास हो जाने पर हिन्दी-विभाग के वर्तमान अध्यक्ष डा० नगेन्द्र जी मेरे निर्देशक नियुक्त हुए। महामहोपाध्याय जी के साथ मिलकर मैंने जो रूपरेखा तैयार की थी, उसी के आधार पर मै कार्य कर रहा था। डा० नगेन्द्र जी के निर्देशन मे आने तक मेरे पास सामग्री का सर्वथा अभाव नही था किन्तु उसे वर्गीकृत करके व्यवस्थित रूप से लेखवद्ध करना मेरे लिए समस्या वनी हुई थी। डा० नगेन्द्र जी के शोध-विषयक अनुभव तथा तत्वाभिनिवेशिनी प्रतिभा से लाभ उठाकर मैंने उपलब्ध सामग्री को लेखवद्ध करना प्रारम्भ किया। उन्ही के प्रोत्साहन और प्रेरणा से मैं इस दुष्कर कार्य को पूर्ण करने मे सफल हुआ हूँ। स्वर्गीय महामहोपाध्याय जी आज इस ससार में नहीं हैं किन्तु उनका प्रेम और कृपाभाव मेरे अन्तर मे सुरक्षित है। डा० नगेन्द्रजी के प्रति शिष्टाचार की वाणी मे कुछ भी कहना न तो मेरे हार्दिक भाव की अभिव्यक्ति होगी और न मै औपचारिक धन्यवाद देकर अपने अन्तर की कृतज्ञता को किसी प्रकार कम करना चाहता हूँ।

मान्यवर डा० दीनदयालु गुप्तजी ने इस ग्रथ की विशद भूमिका लिखकर मुझ पर जो कृपा की है उसके लिए में उनका हृदय से आभारी हूँ ।

परिष्कार

वृन्दावन में साम्प्रदायिक प्रतिस्पर्द्धा के कारण राग-द्वेप का विपाक्त वातावरण मुझे मिला । प्रत्येक सम्प्रदाय के विषय में नाना प्रकार के अपवाद और मृपावाद व्रजमण्डल में फैले हुए हैं । एक तटस्थ अनुसधाता या जिज्ञासु को यथार्थ तथ्य की शोध में जो अडचनें आती हैं उस का अनुभव केवल भुक्त-भोगी ही कर सकता है । खोज के लिए एक घर से दूसरे घर जाते ही बात सफेद से स्याह हो जाती है । मेरे सामने इस प्रकार की वाधाएँ प्रारम्भ से ही खडी थी । किन्तु में न तो किसी सम्प्रदाय विशेष में दीक्षित था और न पक्षपात बुद्धि से कार्य में प्रवृत्त हुआ था । अत मृषावादो के फेर में न पडकर मैंने सत्य की शोध पर ही सतत अपनी दृष्टि रखी है । साथ ही सभी सम्प्रदायो के आचार्यों के प्रति मेरे हृदय में समान श्रद्धा और सम्मान का भाव सदैव बना रहा है। किसी सम्प्रदाय को ऊँच-नीच सिद्ध करना मेरा उद्देश्य नही है । सम्प्रदायो या आचार्यों में पारस्परिक गुरु-शिष्य सम्वन्ध को वरबस लादना भी मुझे अभिप्रेत नही है । किसी सम्प्रदाय या व्यक्ति को किसी दूसरे का अनुगत वताकर भी मैंने किसी को बडा-छोटा नही कहा है । मेरे लिए सभी सम्प्रदाय महान् और महत्त्वपूर्ण स्थान रखते हैं । आस्तिकता, अहिंसा, समता और प्रेम पर पल्लवित होने वाले वैष्णव धर्म में वैर-विरोध और कटुता के लिए अवकाश ही कहाँ है ! उज्ज्वल रस में प्रतिस्पर्धा, निन्दा-स्तुति या प्रतिशोध के मलिन भाव का समावेश देखकर सन्ताप होना स्वाभाविक है ।

अन्त में एक वात परिष्कार के लिए और लिखकर में इस लम्बे प्राक्कथन को समाप्त करता हूँ । मैंने अनेक महानुभावो से विचार-विमर्श करके तथा विभिन्न सम्प्रदायो के मूल ग्रथो का अनुशीलन कर इस सम्प्रदाय को जैसा समझा है वैसा ही शुद्ध अन्त करण से व्यक्त करने का प्रयत्न किया है । साम्प्रदायिक सिद्धातों की उपस्थापना में यदि कही त्रुटि है तो उसका समस्त दायित्व मुझ पर है—मेरा अज्ञान या अविवेक ही इसका मात्र कारण है । मेरा विनम्र निवेदन है कि सहृदय पाठक मेरी भावना के साथ तादात्म्य करके इस ग्रथ में प्रतिपादित विपय-वस्तु को हृदयगम करने का अनुग्रह करें । पक्षपात तथा रागद्वेप के मलिन वातावरण को दूर रखकर ही माधुर्यभाव में निमज्जित होना सम्भव है ।

हिन्दी-विभाग,
दिल्ली विश्वविद्यालय, दिल्ली

—विजयेन्द्र स्नातक

# भूमिका

## डॉ० दीनदयालु गुप्त, एम० ए०, डी०लिट्०

*प्रोफेसर तथा अध्यक्ष हिन्दी तथा अन्य आधुनिक भाषा-विभाग*

(लखनऊ विश्वविद्यालय)

धर्म के क्षेत्र में भारतीयजन सदैव से स्वतन्त्र रहे हैं। यही कारण है कि जितने दार्शनिक वाद और धार्मिक मत-पथ इस देश में प्रचलित हुए उतने अन्य किसी देश में नही हुए। बौद्धधर्म के वैराग्य और ज्ञान-प्रधान तथा तान्त्रिक क्रियाओ के अवशेष प्रभावो को लेकर यहाँ शैव और शाक्त-मतो का अनेक शाखा-प्रशाखाओ में प्रचलन हुआ जैसे शैव, पाशुपत, कालादमन, कापालिक, कौल आदि। इन सम्प्रदायो मे बाहरी आचारो तथा बाह्य साधन क्रियाओ पर अधिक बल दिया गया था। शैव और शाक्त मतो की प्रभाव-परम्परा में ईसा की तेरहवी शताब्दी में नाथ सम्प्रदाय के अनेक पंथ प्रचलित हो गये थे जैसे—सिद्धमार्ग, योगमार्ग, अवधूतमत आदि। मत्स्येन्द्रनाथ (मछन्दरनाथ) और गोरखनाथ के द्वारा हठयोग की साधन क्रियाओ को इस युग में अधिक प्रचार मिला।

ईसा की ग्यारहवी शताब्दी मे, जो हिन्दी का शैशव काल था, बौद्धधर्म के निर्वासन के बाद शंकराचार्य के मायावाद, सन्यास, ज्ञान और योग के मार्गों का देश के धार्मिक क्षेत्र में इतना प्रचार हुआ कि जनता लोक-जीवन से उदासीन होने लगी। धर्म ने सामूहिक लोक-धर्म का रूप छोडकर व्यक्तिगत साधन का रूप धारण कर लिया। संसार के व्यावहारिक पक्ष को छोडकर लोग परोक्ष के चिन्तन की ओर अग्रसर हुए। अधिकारी साधको की देखा-देखी साधारण पुरुषार्थ और बुद्धि वाले लोग भी, जो बुद्धि के परिष्कार और ज्ञानयोग के साधन के लिए बहुत अंश में अयोग्य थे, अपने को 'ब्रह्म' समझने लगे और परमतत्त्व को पहचानने का ढोंग करने लगे। इस प्रवृत्ति ने समाज में एक ओर तो दम्भ को जन्म दिया और दूसरी ओर देश में अकर्मण्यता फैली। ईसा की ग्यारहवी शताब्दी से देश पर विदेशी आक्रमण भी आरम्भ हो गये थे, जो आगे की कई शताब्दियों तक चलते रहे। उस समय देश छोटे-छोटे राज्यो में बँटा हुआ था, कोई सगठित शक्ति न रह गई थी। आपस की फूट और व्यक्तिगत मिथ्याभिमान में डूबे हुए भारतीयों को मुट्ठी भर बाहरी लोग रौंदते रहे। ऐसे

समय में बुद्धि की प्रखरता कुंठित हो गई। धर्म के दार्शनिक तत्त्व को समझने की क्षमता भी कम हो गई और चित्त के निरोध के लिए लोगो में मानसिक वल भी क्षीण हो गया। उस समय बुद्धि-प्रधान और शारीरिक तथा मानसिक पुरुषार्थ के कष्टसाध्य धर्मों का प्रचार अपेक्षाकृत कठिन हो गया। इसीलिए लोग उपासना के सरल और सहज मार्ग सगुण भक्ति की ओर उन्मुख हुए।

देशी राजसत्ता धीरे-धीरे समाप्त होती जा रही थी, विदेशी धर्म का वलात् प्रसार होने लगा था। फलतः चारो ओर निराशा का साम्राज्य छा गया था। लोग राज्य छिनने पर स्वधर्म और स्वसंस्कृति के बचाने में लीन थे। देश में यातायात और विद्याप्रसार की कोई समुचित व्यवस्था न थी। स्थान-स्थान पर नये आचार्यो ने अपनी-अपनी विद्या-बुद्धि के अनुसार नये-नये धार्मिक पथों में लोगों को आश्रय देकर मानो समाज के टूटते हुए वांध को जगह-जगह रोका। विदेशी आक्रमण बहुधा पश्चिम की ओर से हुए थे इसलिए देश के पच्छिमी भूभाग में धर्म-परिवर्तन के साथ राजनीतिक परिवर्तन अधिक हुए और पूर्वी भूभाग में धार्मिक आन्दोलनो की प्रचुरता रही, क्योकि वहाँ बौद्धधर्म के ह्रास के बाद अनेक धार्मिक मतवादो का प्रसार पहले से ही चला आ रहा था। विदेशी धर्म के प्रहारो से वचने के लिए और भी बहुलता के साथ धार्मिक मत खडे हो गए। चौदहवी तथा उसके बाद की दो शताब्दियो में आकर तो पूरे उत्तरी भारत में धार्मिक आन्दोलनो का प्रवल वेग हो गया।

भारतवर्ष में निवृत्ति के मुख्यत तीन मार्ग प्राचीन काल से ही प्रचलित रहे हैं, ज्ञान-मार्ग, योगमार्ग तथा भक्ति-उपासना मार्ग। साख्य और योग के वैराग्य पूर्ण साधन तथा हठयोग के कृच्छ-साध्य अभ्यास एव निर्गुणोपासना का चिन्तन जब लोगो को अनुकूल न रह गए तब उन्होंने भक्ति के सरल मार्ग को अपनाना आरम्भ किया। भक्ति का मार्ग इस देश के लिये नया नही था। भागवत-धर्म-रूप में इसका प्रचलन उत्तरी भारत में बहुत प्राचीनकाल से ही था। दक्षिणी भारत में भागवत धर्म की विद्यमानता आडवार भक्तो के तामिल गीतो के रूप में मिलती है। यह भक्तिधारा ईसा की चौथी शताब्दी से दसवी शताब्दी तक प्रवाहित होती रही। दक्षिण भारत के कुछ आचार्यो ने विष्णु-भक्ति की प्रेरणा उक्त आडवार गीतो से ली और वे भागवत धर्म के प्रचार को उत्तरी भारत में ले आये और उसे उन्होने वहाँ पुनर्जीवित किया। इन आचार्यो ने आडवारो की उपासना भक्ति को शास्त्रीय रूप दिया। उन्होंने आडवार भक्तो के गीत 'प्रबन्धम्' और ब्रह्म-सूत्र के मन्तव्य का समन्वय करने का प्रयास किया। उक्त आचार्यो में मुख्यत चार आचार्य प्रसिद्ध हैं, श्रीरामानुजाचार्य, श्री विष्णुस्वामी, श्री निम्बार्काचार्य तथा श्री मध्वाचार्य। इन्होने शकराचार्य के मायावाद का खडन किया और जीव तथा जगत् की सत्यता तथा ईश्वर-भक्ति को पुन स्थापित किया। बारहवी शताब्दी से आगे की तीन शताब्दियो में उत्तरी भारत में भक्ति के भी अनेक पथ प्रचलित हुए। कुछ तो वैष्णव आन्दोलन के फलस्वरूप पहले से ही चले आ रहे थे और कुछ विदेशी धर्म के आघातो से वचने और कुछ निराश्रित जनो की पीर हरने वाले भक्तवत्सल भगवान् हरि के आश्रय ग्रहण करने की मनोवृत्ति से वने। इन चार वैष्णव सम्प्रदायो के अतिरिक्त प्रमुख भक्ति सम्प्रदाय जिनका प्रचलन उत्तरी भारत में ईसा की सोलहवी शताब्दी के अन्त तक हो चुका था, ये थे—

रामानन्दी सम्प्रदाय, वल्लभ सम्प्रदाय, चैतन्य अथवा गौडीय सम्प्रदाय, राधावल्लभीय सम्प्रदाय और हरिदासी सम्प्रदाय।

उपासना का मार्ग मुख्यत दो रूपो में प्रचलित हुआ, निर्गुण-ब्रह्मोपासना तथा सगुण-ब्रह्मोपासना। नाम, रूप और गुण के अभ्यस्त आर्त मनुष्यो को सगुण ब्रह्मोपासना में अधिक सान्त्वना मिली। महात्मा सूरदास ने इस भाव को वड़े सुन्दर शब्दो में प्रगट किया है कि "जिस ब्रह्म की रूपरेखा और गुण नही है उसको मन का आलम्बन वनाना वड़ा कठिन है। चंचल मन अव्यक्त पर कही टिकता नही, चक्र की तरह भटकता है इसलिए मैं सगुण ब्रह्म की लीला का गान कर उसी की उपासना करता हूँ।"

'रूप रेख गुन जाति जुगति विनु निरालम्ब मन चक्रित धावै,
सव विधि अगम विचारहिं तातें सूर सगुण लीला पद गावै।'

महात्मा तुलसीदास ने भी यही भाव प्रगट किया है कि "जो व्यक्ति अव्यक्त निर्गुण ब्रह्म की उपासना करते हैं वे करें, हम तो, हे प्रभु तुम्हारे सगुण रूप को जानते हैं और उसी का नित्य गान करते हैं।"

"जे ब्रह्म अज अद्वैत अनुभवगम्य मन पर ध्यावहीं,
तें कहहु जानहु, नाथ हम तव सगुण यश नित गावहीं।"—उत्तरकांड

सगुणोपासना के अन्तर्गत पाँच देवताओ की उपासना (पचोपासना) अधिक प्रसारित हुई—शिव, शक्ति, विष्णु, सूर्य और गणेश। वैष्णव आचार्यो ने विष्णु और उनके अवतारो की भक्ति को अपनाया था।

वैष्णव धर्म के विभिन्न मतो में जहाँ दार्शनिकवाद का वैषम्य है वहाँ आचार क्रियाओं में भी पार्थक्य है। परन्तु समान रूप से सव वैष्णव मतो ने सगुण भक्ति को साधन रूप में अपनाया है। उनके सामान्य सिद्धान्तो को हम संक्षेप में इस प्रकार व्यक्त कर सकते हैं—

१. ब्रह्म के सगुण रूप की ही विशेष मान्यता समान रूप से सभी वैष्णव सम्प्रदायो में है, तथा विष्णु के अनेक अवतारो को मानते हुए भी राम और कृष्ण तथा उनकी परम शक्तियो को सवने विशेष महत्त्व दिया है।

२. समान रूप से सव ने जीव और जगत् की सत्यता स्थापित की है और शंकराचार्य के मायावाद का खडन किया है। जीव और जगत् की सत्यता को उन्होने प्रकार-भेद से स्थापित किया है, इस दार्शनिक विभिन्नता के सूचक विभिन्न सम्प्रदायो के नाम भी प्रचलित हुए हैं। जैसे विशिष्टाद्वैत, शुद्धाद्वैत, द्वैताद्वैत, द्वैत, अचिन्त्य भेदाभेद आदि।

३. समान रूप से समस्त वैष्णव सम्प्रदायो मे भक्ति को साधन का मार्ग अंगीकार किया गया है।

४. समन्वय की भावना वैष्णव धर्म की एक मुख्य विशेषता है। वेद-संहिताएँ, उपनिषद्, ब्राह्मण, ब्रह्मसूत्र, गीता और भागवत पुराण वैष्णव धर्म में प्रमुख प्रमाण माने जाते हैं। परन्तु इतिहास-पुराण और लोक-प्रचलित विश्वासो का भी समावेश वैष्णवो ने अपनी-अपनी पद्धति में कर लिया है। उक्त प्रमाणो के अतिरिक्त वाल्मीकि रामायण, अध्यात्म रामायण, हरिवंश और ब्रह्मवैवर्त पुराण, ब्रह्मसूत्र और भागवत पर लिखे भाष्य, नारद भक्तिसूत्र, शाण्डिल्य भक्ति

सूत्र तथा महाभारत का नारायणीयोपाख्यान भक्ति-आन्दोलन के मुख्य आधार ग्रंथ हैं। वैष्णव भक्ति-मार्ग ने शैव और शाक्त मतो के विभिन्न साम्प्रदायिक विश्वास और उपासना-उपचारो को रूपान्तरित कर अपने-अपने ढग से अपना लिया है। ज्ञात होता है कि भोग-सुख को 'महासुख' का प्रतीक मानने की प्रवृत्ति बौद्ध तान्त्रिक मतो में पहले आई थी। कुछ समय बाद, उन्ही मतो में लौकिक स्त्री-पुरुष की रति-क्रियाओ के ऐन्द्रिय सुखों में मन की आन्तरिक तटस्थता और उसमे चित्त की चचल वृत्ति का निरोध ढूंढा जाने लगा। धीरे-धीरे रति-भोग को ही 'परम सुख' का पूर्वरूप और उसका माध्यम बना लिया गया और इस प्रकार काम-वासना आध्यात्मिक आनन्द का प्रतीक न रह कर परमानन्द-साधन की एक सीढी बना ली गई। तान्त्रिक बौद्ध मतो से यह प्रवृत्ति शैव और शाक्तों में आई और वहाँ भी धर्म की आड में काम-क्रीडा का रस-प्रसार खूब हुआ। वैष्णव भक्तो ने भी इस व्यापक भाव को अपनाया परन्तु उसका परिष्कार करके उन्होने इसको ग्रहण किया। रतिभाव की भक्ति जिसे 'मधुर-भक्ति' कहा गया है वैष्णव भक्ति-साधन का एक मुख्य अग बन गई। भगवान आनन्द-स्वरूप हैं और सब प्रकार के भावो से वे भजनीय हैं, इस दृढ विश्वास को लेकर भक्ति-साधना के अनेक रूप प्रवर्तित हो गये।

५. भक्ति-साधन में मन के लोक-लिप्त-भाव और सम्बन्ध ही लोक से हटाकर ईश्वर में लगाने का विधान है। इस साधन में ऐहिक सम्बन्धो को छोडना नही होता, उन्हें केवल ईश्वर की ओर मोडना होता है। इसी से भक्ति का साधन सरल और सहज कहा गया है।

६ एक विशिष्टता वैष्णव धर्म की यह भी कही गई है कि भक्ति के साधन में भक्त की जाति-पाति और कुल का कोई भेदभाव नही है। अनेक भक्त समाज की निम्न श्रेणी के हुए हैं और अपनी साधना और सिद्धि से परम पूजनीय हो गए हैं। भक्ति-साधन का द्वार सब के लिये समान रूप से खुला है।

७ विश्वास, श्रद्धा, दैन्य, अकिंचनता और उपास्य ईश्वर की महत्ता तथा उसकी भक्त-वत्सलता भक्ति के ये आलम्बन तत्त्व सभी सम्प्रदायो में समान रूप से मान्य रहे हैं।

जैसा कि पहले कहा गया है कि भक्ति-धर्म एक आशावादी धर्म के रूप में प्रवर्त्तित हुआ था। इस साधन में मन के कोमल भावों के अतिरिक्त क्रूर भावो का भी समावेश है। क्रूरकर्मा व्यक्ति भी क्रूर-भाव को ही भगवान को अर्पित कर मन का परिष्कार और नित्यसुख प्राप्त कर सकता है। वैसे भगवान के प्रति प्रीति के चार भाव ही बहुधा भारतीयजनों ने अपनाये हैं। दास्य प्रीतिभाव, सख्य प्रीतिभाव, वात्सल्य प्रीतिभाव तथा माधुर्यभाव अथवा कान्ताभाव।

ईसवी चौदहवी शताब्दी में स्वामी रामानन्द ने श्री रामानुजाचार्य के तात्त्विक सिद्धान्तो का अनुकरण कर रामोपासना का एक स्वतन्त्र भक्ति-मार्ग स्थापित किया। स्वामी रामानन्द जी के अनेक शिष्य हुए परन्तु उनमें से लगभग सभी ने अपने अलग-अलग पथ स्थापित किये। इनमें कई शिष्यो ने स्वामी रामानन्द की प्रेम-भक्ति का रूपान्तरण कर उसमें नाथपथ की ज्ञान-योग की साधना सम्मिलित करली। उन्होंने भक्ति और ज्ञानयोग के सम्मिश्रण से अध्यात्म्य के नवीन मार्ग चलाये। इन मार्गों में प्रेम-भक्ति का वह रूप नही है जो वैष्णव-भक्ति के विभिन्न सम्प्रदायो में है, फिर भी साधन-रूप में इन्होंने भी कुछ अश में

भक्ति का स्वीकार किया है। रामानन्द जी के शिष्यो में हिन्दी-भाषी ऐसे अनेक साधक हो गये हैं जिन्होने अव्यक्त और निर्गुण ब्रह्म की उपासना मे ज्ञान और योग के साथ प्रेम-भक्ति का समावेश किया है। निर्गुण ब्रह्मोपासना के ये नये पथ 'संतमत' के नाम से प्रसिद्ध हैं। इन सन्तो मे महात्मा कबीर, नानक और रैदास अधिक विख्यात हैं। इन्होने आध्यात्मिक साधन के साथ व्यावहारिक जीवन के पारस्परिक सम्बन्ध और सदाचार की ओर भी ध्यान दिया है और उस क्षेत्र में जनता को इन्होने नैतिक मर्यादा के उपदेश भी दिये हैं। आत्म-कल्याण के साथ समाज-कल्याण भी इनका ध्येय रहा है। रामानन्द की शिष्य-परम्परा मे सगुण-भक्त भी हुए हैं जिन्होने लोक-भाषा हिन्दी के द्वारा अपने विचार और भाव प्रकट किये हैं। भक्त-शिरोमणि तुलसीदास इसी परम्परा के रामोपासक महात्मा थे। अयोध्या मे इस प्रकार के विभिन्न भावो को लेकर चलने वाले अनेक राम-भक्त महात्मा रहे हैं।

विष्णु स्वामी, निम्बार्क, मध्व, वल्लभ, चैतन्य, हितहरिवंश और हरिदास इन आचार्य और भक्तो के नाम से जो सम्प्रदाय उत्तरभारत में प्रचलित हुए वे सब सगुणोपासक हैं तथा कृष्ण-भक्ति से सम्बद्ध हैं। विष्णुस्वामी सम्प्रदाय की परम्परा में श्री वल्लभाचार्य हुए जिन्होने ईसवी १६वी शताब्दी में माधुर्य-भक्ति का प्रचार किया। महाराष्ट्र में प्रचार पाने वाला भागवतधर्म, जो पीछे वारकरी सम्प्रदाय के नाम से प्रसिद्ध हुआ, विष्णुस्वामी सम्प्रदाय का ही रूपान्तर बताया जाता है। ज्ञानदेव, नामदेव, केशव, त्रिलोचन, एकनाथ, आदि महाराष्ट्र संत-भक्त वारकरी सम्प्रदाय से सम्बद्ध रहे थे। इन सभी महाराष्ट्र सतो ने हिन्दी मे भी अपने भाव प्रकट किये हैं। सूरदास, परमानन्ददास, नन्ददास, नागरीदास आदि परमभक्त विष्णुस्वामी की वल्लभ-शाखा के अनुगामी थे। इनकी विविध भावमयी भक्ति-पूर्ण रचनाओ से हिन्दी-साहित्य सम्पन्न बना है। वल्लभ सम्प्रदाय का प्रसार राजस्थान और गुजरात में अधिक हुआ। वहाँ के भक्तो ने भी अपने भाव हिन्दी मे प्रकट किये हैं। प्रसिद्ध कवयित्री मीराबाई परम कृष्णभक्ता थी जिसकी रचनाओ में सगुणभक्ति का निखरा हुआ रूप परिलक्षित होता है।

श्री वल्लभाचार्य के समकालीन भक्त चैतन्य महाप्रभु थे। उनके द्वारा प्रवर्त्तित सम्प्रदाय 'गौडीय सम्प्रदाय अथवा चैतन्य सम्प्रदाय' कहलाता है। चैतन्य महाप्रभु ने भक्ति के साधन में कीर्तन-प्रणाली को अधिक प्रश्रय दिया। इस सम्प्रदाय ने बगाल में विशेष प्रचार पाया। वहा के अनेक बंगाली भक्त प्रसिद्ध हो गये हैं। श्री रूप गोस्वामी, श्री सनातन गोस्वामी तथा श्री जीव गोस्वामी इस सम्प्रदाय के प्रमुख प्रचारक थे जो अकबर बादशाह के शासनकाल मे वृन्दावन में वास करते थे। श्री रूप गोस्वामीजी के तीन ग्रन्थ 'हरिभक्ति-रसामृत सिंधु,' 'उज्जवल नीलमणि,' और 'लघुभागवतामृत' भक्ति-शास्त्र के प्रसिद्ध सस्कृत-ग्रन्थ हैं। गदाधर भट्ट और विट्ठल रसिक इसी सम्प्रदाय के हिन्दी-कवि और भक्त थे। हरिदासी सम्प्रदाय के सस्थापक स्वामी हरिदास जी भी श्री वल्लभाचार्य और सम्राट् अकबर के समकालीन परमभक्त थे। इनकी वाणी भक्ति-रस से सिक्त है। इन्होने आराध्य कृष्ण की सखीभाव से उपासना की थी। विट्ठलविपुल और विहारिदेव सखी भाव के प्रसिद्ध भक्त-कवि हुए हैं।

उक्त सम्प्रदायो का समकालीन राधाकृष्णभक्ति परक एक सम्प्रदाय राधावल्लभीय

भी था जिसके सस्थापक श्री गोस्वामी हितहरिवशजी थे जो स्वय एक सिद्ध भक्त और उच्च-कोटि के रससिद्ध कवि थे। भक्तप्रवर व्यासदेव और ध्रुवदास इस सम्प्रदाय के प्रसिद्ध भक्त हो गए हैं। राधावल्लभीय भक्तो ने भी ज्ञान और योग-मार्गो की अनुपयुक्तता बताकर, प्रेम-भक्ति का प्रसार किया। इस सम्प्रदाय में राधा-कृष्ण युगल की प्रेम और आनन्दमयी लीलाओ के ध्यान और मनन को परमानन्द प्राप्ति का साधन बताया गया है। गोस्वामी हितहरिवश ने भी माधुर्यभाव की प्रेम-भक्ति का प्रचार किया, परन्तु इन्होने मधुरभाव को एक नवीन और विशेष ढग से अपनाया। इस सम्प्रदाय में आनन्द स्वरूप कृष्ण की रसशक्ति राधा की विशेष मान्यता है। भक्तमाल में नाभादासजी ने इनके सिद्धात को स्पष्ट किया है और इस सम्प्रदाय की भक्ति-पद्धति को बडा कठिन बताया है। वे कहते हैं—

**श्री राधाचरण प्रधान हृदै अति सुदृढ़ उपासी**
**कुंज केलि दम्पति तहां की करत खवासी ॥**

× × ×

**व्यास सुवन पथ अनुसरै सोई भलि पहिचानि है,**
**हरिवश गुसाई भजन की रीति सकृत कोई जानि है ॥—भक्तमाल**

राधा-कृष्ण दम्पति की माधुर्यभाव (शृ गार) की आनन्द केलि का मनन करते हुए मानसिक वृत्ति को लौकिक कामभावना से बचाए रखना वास्तव में बडा कठिन योग है। प्रियादास जी ने तो यहा तक कहा है कि 'हितू जू की प्रेम पद्धति को लाखो व्यक्तियो में से कोई एक समझ सकता है।' नाभादास जी ने इस सम्प्रदाय का परिचय देते हुए कहा है कि इस पन्थ में राधाचरण की भक्ति प्रधान है। राधा कृष्ण की भी आराध्या हैं। राधाकृष्ण के नित्य-विहार को सहचरी के रूप में देखना इस सम्प्रदाय का परम लक्ष्य है। यद्यपि इस सम्प्रदाय में सयोग की भावना सदैव रहती है, क्षणभर को भी वियोग की स्वीकृति नही है फिर भी भक्त अपने हृदय में सखीभाव से युगल के नित्य-नूतन विग्रह और क्रीडाओं के दर्शन में सदा अतृप्ति के भाव का अनुभव करता है। अन्य भक्ति-सम्प्रदायो के समान इस सम्प्रदाय में भी नवधाभक्ति को साधन रूप में अपनाया गया है।

सहचरी-भाव अन्य कृष्णभक्ति सम्प्रदायो में भी है परन्तु अन्य सम्प्रदायो में भक्तात्मा सहचरी से उठकर भगवान् की कृपा द्वारा प्रियापद को प्राप्त करती है, जो भगवान् से भिन्न रहते हुए भी अभिन्न हैं। राधावल्लभ सम्प्रदाय में आत्मा, सहचरी भाव से आगे, प्रियाभाव में जाने की अभिलाषा नही करती। उसे युगल केलि दर्शन में ही परमानन्द प्राप्त होता है। भारतीय भक्ति-उपासना पद्धति के महत्त्वपूर्ण सम्प्रदायो में राधावल्लभ सम्प्रदाय की गणना है। सूरदास, परमानन्द दास, नन्ददास, मीरा, हितहरिवश, सेवक, ध्रुवदास, व्यास विहारिनदास, विट्ठलविपुल आदि कृष्णभक्तो ने भक्ति का कोई शास्त्रीय विवेचन नही किया। इन्होने, एक न एक सम्प्रदाय से बद्ध होते हुए भी, समान रूप से, भगवान् के प्रति अनन्य 'प्रेम' का प्रस्फुटन ही अपनी वाणी में किया है। उस वाणी में प्रेमानुभूति की विभोर दशा का स्वाभाविक और सजीव चित्रण है। इनकी रचनाओ में सरसता, सरलता, भाषा-लालित्य

ग्रौर स्वाभाविक कलात्मकता है। काव्य-सौष्ठव की दृष्टि से भी इन सम्प्रदायो का साहित्य अत्यधिक समृद्ध ग्रौर सम्पन्न है।

लगभग १५ वर्ष पूर्व, जब मैंने हिन्दी के वल्लभ सम्प्रदायी वैष्णव-कवियो का अध्ययन किया था, ग्रौर 'ग्रष्टछाप ग्रौर वल्लभ सम्प्रदाय' नामक ग्रन्थ लिखा था, उस समय मुझे ग्रन्य वैष्णव सम्प्रदायो के हिन्दी कवियो के भी ग्रध्ययन का ग्रवसर प्राप्त हुग्रा। 'ग्रष्ट-छाप ग्रौर वल्लभ सम्प्रदाय' नामक ग्रपने ग्रन्थ मे मैंने विभिन्न कृष्ण-भक्ति परक वैष्णव सम्प्रदायो का सक्षिप्त विवरण उक्त ग्रध्ययन के फलस्वरूप दिया है। उसी समय से मेरी हार्दिक कामना थी कि मैं ग्रथवा ग्रन्य कोई व्यक्ति वल्लभ सम्प्रदायी हिन्दी-कवियो के समान ही, ग्रन्य वैष्णव सम्प्रदायो के पृथक्-पृथक् गम्भीर ग्रौर गवेषणात्मक ग्रध्ययन प्रस्तुत करें। ग्रनेक कारणो से मैं इस कार्य को पूरा नही कर पाया। मुझे ग्रत्यधिक हर्ष है कि डा० विजयेन्द्र स्नातक ने 'राधावल्लभ सम्प्रदाय . सिद्धान्त ग्रौर साहित्य' नामक प्रबन्ध मे, वैष्णव सम्प्रदायो में से एक सम्प्रदाय 'राधावल्लभीय' ग्रौर उसके हिन्दी-कवियो का सुन्दर ग्रध्ययन प्रस्तुत कर महत्त्वपूर्ण कार्य किया है। इस कार्य मे विद्वान् लेखक ने ग्रपनी गहन विद्वत्ता, ग्रध्ययनशीलता ग्रौर गम्भीर परिश्रम का परिचय दिया है।

'राधावल्लभ सम्प्रदाय . सिद्धान्त ग्रौर साहित्य' ग्रन्थ दो भागो में विभक्त है। पूर्वार्द्ध मे सिद्धान्त पक्ष का विवेचन है ग्रौर उत्तरार्द्ध मे उक्त सम्प्रदाय के प्रमुख कवियो ग्रौर उनके साहित्य का समीक्षात्मक मूल्याकन है। माधुर्य-भक्ति-निष्ठ इस वैष्णव सम्प्रदाय की सैद्धान्तिक तथा साहित्यिक दृष्टि से विवेचना प्रस्तुत करने वाला यह पहला शोध-ग्रन्थ है। साम्प्रदायिक सिद्धान्तो के ग्रध्ययम मे लेखक ने युक्ति, तर्क ग्रौर प्रमाणो के साथ-साथ सम्प्रदाय की भावना का भी ध्यान रखा है। ग्रारम्भ मे पृष्ठभूमि के रूप में विष्णु-भक्ति के क्रमिक विकास का इतिहास प्रस्तुत किया गया है। दूसरे ग्रध्याय मे लेखक ने विविध सम्प्रदायो का जो वर्तमान स्वरूप प्रस्तुत किया है वह, वास्तव मे, गहन ग्रध्ययन ग्रौर मौलिक चिन्तन का प्रतिफल है। लेखक का विचार है कि वैष्णव-भक्ति का प्रसार केवल चतु. सम्प्रदायो में ही ग्राबद्ध नही है वरन् विष्णु के किसी भी रूप की उपासना करने वाला भक्त वैष्णव है।

जैसा कि ऊपर कहा गया है, राधावल्लभ सम्प्रदाय माधुर्य भक्ति का पोषक सम्प्रदाय है जिसकी साधना में प्रेम या हित-तत्त्व की प्रधानता है। वल्लभाचार्य ग्रौर गोस्वामी विट्ठलनाथ जी की भाँति गोस्वामी हितहरिवश ने भी गृहस्थाश्रम में रहते हुए ही मधुर-भक्ति की साधन-प्रणाली चलाई थी। निष्काम कर्म ग्रौर भगवत-हित की भावनाग्रो से पूर्ण इस रसिक सम्प्रदाय की साधन प्रणाली ने, कठिन होते हुए भी, बहुत मान पाया। इसमे परम सुख की कल्पना 'नित्यविहार' के रूप मे की गई है। डा० स्नातक ने 'नित्यविहार' के दार्शनिक रूप को समझा है ग्रौर उसका गम्भीर विवेचन किया है। नित्यविहार के विधायक ग्रग राधा, कृष्ण, सहचरी ग्रौर वृन्दावन का पहली बार विशद-व्यापक वर्णन इस ग्रंथ में हुग्रा है। कुछ विद्वानो ने इस सम्प्रदाय की दार्शनिक विचार-प्रणाली को, विशिष्टाद्वैत, शुद्धाद्वैत ग्रादि वादो के समान 'सिद्धाद्वैत' नाम दिया है। वस्तुतः ग्राचार्य हितहरिवंश जी ने न तो किसी प्रकार के दार्शनिक मतवाद की स्थापना की थी ग्रौर न उसका नामकरण

ही किया था। इस विषय का भी विद्वान् लेखक ने प्रस्तुत ग्रन्थ में गम्भीर एव प्रामाणिक विवेचन किया है।

ग्रथ का उत्तरार्द्ध, जैसा कि पीछे कहा गया है, साहित्यिक आलोचना की दृष्टि से लिखा गया है। लेखक ने राधावल्लभ सम्प्रदाय के केवल दस प्रमुख कवियो का विवरण दिया है। इस दिशा में भी लेखक की मौलिक देन है। खोज के साथ कवियो का सम्पूर्ण चारित्रिक परिचय और उनके काव्य का सर्वांगीण विवेचन है। अनेक कवि ऐसे भी प्रकाश में लाये गये हैं जिनका उल्लेख हिन्दी के इतिहास-ग्रथो में नही है। प्रस्तुत ग्रथ पर श्री स्नातक जी को पी-एच० डी० की उपाधि मिली है, जिसके वे सर्वथा अधिकारी हैं। सफलता के लिए वे मेरी बधाई के पात्र हैं। डा० स्नातक की लेखनी से इसी प्रकार के अन्य महत्त्वपूर्ण और गवेषणात्मक ग्रन्थों का सृजन होगा, यह मेरी शुभ कामना है।

—दीनदयालु गुप्त

४१ कैंसर बाग, लखनऊ।

# उत्तरार्द्ध : साहित्य खंड

## प्रथम अध्याय

. पृष्ठभूमि

# वैष्णव धर्म और भक्ति का उदय

## भक्ति का उद्भव

भगवद् भक्ति वैष्णव धर्म की आधार शिला है। ब्रह्म-साक्षात्कार, ईश्वर-प्राप्ति, विष्णु-सान्निध्य तथा परम-पुरुपार्थ-सिद्धि आदि विभिन्न नामो से व्यवहृत 'साध्यतत्व' का भवन वैष्णव धर्म मे भक्ति की नीव पर ही प्रतिष्ठित है। वैदिक ऋचाओ से लेकर मध्ययुगीन भक्त महानुभावो द्वारा रचित 'वाणी ग्रन्थो' तक भक्ति के क्रमिक-विकास का अनुशीलन करने पर यही निष्कर्ष निकलता है कि कर्म, ज्ञान और उपासना नाम से जिन तीन मार्गो का निर्देश वैदिक वाङ्मय मे हुआ है, उनका पर्यवसान वैष्णव धर्म मे भक्ति-मार्ग में हुआ। मानव जीवन के चरम लक्ष्य 'परम पुरुषार्थ-सिद्धि' के लिए उपर्युक्त तीनो मार्गो के समन्वय पर वैदिक साहित्य मे पर्याप्त वल दिया गया है। यह समन्वय-बुद्धि ही वाद मे भक्ति-पथ को प्रशस्त करने में सहायक हुई। पुराण तथा भक्ति सूत्रो के प्रणयन काल में तो 'परम पुरुषार्थ-सिद्धि' का तात्पर्य 'भगवत्-कृपा-प्राप्ति' ही समझा जाने लगा और इसीलिए भगवद् भक्ति को पुरुषार्थ के भीतर परिगणित किया गया। ज्ञान, कर्म और उपासना मार्ग की दुरूह एव कष्टसाध्य साधना को त्यागकर श्रवण, कीर्तन, दैन्य, आत्मनिवेदन आदि के सुगम माध्यम से वैष्णव भक्त ने भगवान् के समीप पहुँचने का पथ खोज निकाला, फलत भक्ति का सोपान मध्ययुग में अपेक्षाकृत अधिक आदरणीय समझा जाने लगा। प्रेमलक्षणा भक्ति को स्वीकार करने वाले सम्प्रदायो में तो प्रेम को ही साध्य एव साधन समझ लिया गया। भक्ति का यह चरम उत्कर्ष जिस क्रमिक विकास-परम्परा में हुआ उसका अनुशीलन इस तथ्य का द्योतक है कि उपासना मार्ग ही परवर्त्ती युग में भक्ति मार्ग वना।

भक्ति के उद्भव और विकास-क्रम के सम्वन्ध में पर्याप्त मतभेद होने पर भी यह प्रामाणिक रूप से कहा जा सकता है कि आस्तिक भाव से ईश्वरोपासना करने वाले आर्यो मे भक्ति के मूल वीज विद्यमान थे और आशिक रूप से भक्ति के विविध रूपो का आभास उन्हे वैदिक काल में ही मिल गया था। अनुराग-सूचक भक्ति-परक परवर्ती अभिव्यक्तियो से वैदिक

ऋचाओ का सामजस्य स्वीकार न करने वाले अनेक पाश्चात्य विद्वानो ने भक्ति को अभारतीय तत्व सिद्ध करने का प्रयत्न किया है। पाश्चात्य विद्वान् वेवर, कीथ और ग्रियर्सन ने इसे ईसाई धर्म की देन कहा है। वेवर महोदय कृष्ण की भगवान् के रूप में कल्पना का श्रेय क्राइस्ट को देते हैं और ग्रियर्सन महाशय का मत है कि प्राचीन काल में ईसाइयो की एक बस्ती मद्रास प्रान्त मे थी, उन्ही के प्रभाव से हिन्दुओ मे भक्ति-मार्ग आया और बाद में दक्षिण भारत से समस्त भारतवर्ष में फैल गया।[1] इसी प्रकार प्रो० विलसन ने भक्ति को अर्वाचीन युग की उपज कहकर यह सिद्ध करना चाहा है कि विभिन्न सम्प्रदायो के गुरुओ ने अपनी प्रतिष्ठा के लिए इसका प्रचार किया।[2] उक्त मान्यताओ के पीछे भारतीय भक्ति-परम्परा के क्रमिक विकास को न समझना तथा स्वधर्म (ईसाई) का उत्कर्ष सिद्ध करने का आग्रह मात्र है। यह सत्य है कि वैदिक काल में अनुराग-परक भक्ति का वह रूप प्रकाश मे नही आया था जो मध्ययुग मे अथवा पौराणिक काल में व्यापक रूप से स्वीकार किया गया, किन्तु इसका यह तात्पर्य कदापि नही कि उस युग में भक्ति की कल्पना तक नही हुई थी। विभिन्न देवताओ की स्तुति-प्रार्थना के लिए जो मार्मिक अभिव्यक्तियाँ उस काल में प्रस्तुत की गई उनमें भक्ति के लिए अनिवार्य राग-तत्व का अभाव नही कहा जा सकता।

वेवर महोदय ने तो कृष्ण जन्माष्टमी पर्व और महाभारत में वर्णित श्वेत-द्वीप वर्णन को भी ईसाई धर्म की देन ठहराया है। वे द्वीप शब्द से समुद्र पार स्थित योरोप देश समझते हैं। श्री राय चौधरी ने अपने ग्रथ 'अर्ली हिस्ट्री आफ वैष्णव सेक्ट' में इन भ्रान्तियो का निराकरण किया है।[3] इसके सिवा वेसनगर (भेलसा) के शिलालेख द्वारा भी भक्ति का ईसा से दो शताब्दी पूर्व होना सिद्ध होता है।[4] जिन कल्पित तथ्यो के आधार पर भक्ति को

---

1—ग्रियर्सन महोदय का लेख—Journal of the Royal Asiatic Society, 1907—Page 311—36
Encyclopaedia of Religions & Ethics Part II (Article on Bhakti Marg by Grierson) Page 539—551.

2—"Bhakti is an invention and apparently a modern one of the institutions of the existing sects intended like that of the mystical holiness of the Gurus, to extend their own authority"
—Prof H H Wilson—Hindu Religions, Page 232.

3—In the opinion of several scholars this Bhakti Religion was of foreign origin, and was preached in India for the first time by Ramanuj "There has been considerable misimpression—says S Krishnaswami Aiyangar on the basis of misimpression theories have been built up time and again that the characteristic features of the special teachings of Ramanuj have been borrowed from Christianity"
—"Early History of the Vaishanava Sect"
Dr H Ray Chaudhri, Page 19

४ ओझा निबंध संग्रह—भाग १—ले० गौरीशकर हीराचन्द ओझा—पृष्ठ २२९-२३२

अभारतीय और अर्वाचीन सिद्ध करने का प्रयत्न किया गया उनका परवर्ती विद्वानो ने खडन किया है । इस निर्मूल भ्रान्त धारणा का कारण वैदिक साहित्य का एकागी अध्ययन या अज्ञान ही कहा जा सकता है । भारतीय विद्वान् श्री बालगगाधर तिलक तथा श्री कृष्ण स्वामी आयगर ने उक्त मान्यता का सप्रमाण खडन करते हुए भक्ति को वैदिक युग से ही बीज रूप में स्वीकार किया है ।[1] भक्ति एव भागवत धर्म के सम्बन्ध मे इतने पुष्कल प्रमाण उपलब्ध होते हैं कि उनकी अवहेलना करके भक्ति को अभारतीय तत्व बताने का साहस आज कोई निष्पक्ष विद्वान् नही करेगा । हम यहाँ इस विवाद मे न उलझकर विष्णु-भक्ति के क्रमिक विकास का सकेत मात्र प्रस्तुत करना चाहते हैं । विष्णु-भक्ति के विविध रूप ही वैष्णव-भक्ति-सम्प्रदायो के आधार हैं अत उनके प्रारम्भिक रूप का यदि यत्किंचित् भी सधान हो सके तो परवर्ती भक्ति-पद्धति का वैज्ञानिक अनुशीलन सम्भव होगा ।

## वेद में भक्ति

वेद सहिता और ब्राह्मण ग्रथो मे प्रत्यक्ष रूप से अनुराग-सूचक भक्ति शब्द का प्रयोग नही हुआ और भक्ति शब्द द्वारा साक्षात् उपासना का लक्ष्य भी नही कराया गया, किन्तु उस काल में भक्ति की कल्पना भी नहीं हुई थी यह मानना भक्ति-परक अभिव्यक्तियो की अवहेलना करना है । वेद और ब्राह्मण ग्रन्थो मे कर्मकाण्ड की प्रधानता होने पर भी जिस प्रकार ज्ञान-काड का विकास स्पष्ट परिलक्षित होता है वैसे ही ज्ञान के बाद भक्ति की परम्परा का भी सधान ऋचाओ के आधार पर सम्भव है । यदि वैदिक साहित्य मे भक्ति-तत्त्व के बीज सन्निहित न होते तो उनके अकुरित होकर पल्लवित और पुष्पित होने का सुयोग परवर्ती काल मे कैसे सम्भव होता । भक्ति के शास्त्रीय रूप के स्थिर होने पर जिस नवधा-भक्ति की स्थापना हुई उसके श्रवण, कीर्तन, स्मरण, आत्मनिवेदन आदि अगो के

---

१. "वेबर नामक पश्चिमी संस्कृत पंडित ने इस कथा (नारायणीयाख्यान) का विपर्यास करके यह दीर्घ शंका की थी कि भागवत धर्म में वर्णित भक्ति तत्व, श्वेत द्वीप से अर्थात् हिन्दुस्तान के बाहर के किसी अन्य देश से लाया गया है और भक्ति का यह तत्व इस समय ईसाई धर्म के अतिरिक्त और कहीं भी प्रचलित नहीं था । अब पश्चिमी पण्डितों ने यह भी निश्चित किया है कि वेबर साहब की उपर्युक्त शंका निराधार है ।"

—'गीता रहस्य अथवा कर्मयोग शास्त्र' श्री बाल गंगाधर तिलक—(हिन्दी) पृष्ठ ५४६

टिप्पणी

(श्वेत द्वीप के सम्बन्ध में पाश्चात्य विद्वानो का कहना है कि यह भारत के उत्तर में बैक्ट्रिया देश के ईसाई मतानुयायी श्वेतांग व्यक्तियों का उपनिवेश है, पुराणो में इसी की ओर इंगित किया गया है । किन्तु उनकी यह कल्पना सर्वथा मिथ्या और निराधार है ।)

सकेत हमें वेदमत्रो में अनेक स्थलो पर मिलते हैं।[1] वेद प्रतिपादित भक्ति भावना को वैष्णवीय भक्ति से किस प्रकार सयुक्त किया जाय और वेद को वैष्णवधर्म का आधार किस प्रकार माना जाय यही इस प्रसग में विवेच्य है। हमारी यह मान्यता है कि वैदिक देवता इन्द्र के प्रति उस काल में अवश्य ही स्निग्ध और राग पूर्ण धारणा रही थी जिसके परिणाम स्वरूप इन्द्र को माता पिता आदि के सम्बोधनो से व्यवहृत करके भक्ति के मूल तत्व को वेद में स्वीकार किया गया।[2] वेदमत्रो में भक्ति के अवयवो को खोज निकालने का जैसा प्रयत्न वर्तमान युग में हो रहा है उसे सर्वतोभावेन स्वीकार न करते हुए भी मूल रूप से श्रवण, कीर्तन आदि की भावना को हमें मत्रो मे स्वीकार करना ही होगा। शाडिल्य ने अपने भक्ति सूत्र में 'भक्तिः प्रमेया श्रुतिभ्य' (१-२-९) द्वारा वेदो की ओर स्पष्ट सकेत किया है।

"भारतीय भक्ति सम्प्रदाय का आदि स्रोत ऋग्वेद है। यहाँ कुछ मत्रो में आदमी और देवता के बीच गाढे प्रेम और मित्रता की कल्पना की गई है।"[3] विविध देवी-देवताओ की पूजा-अर्चा का विधान भी एक ही देवता अर्थात् ईश्वर की भक्ति का ही विधान है ऐसा आज सभी विद्वान् स्वीकार करते हैं। एक ही ईश्वर या सत् को विद्वान् लोग इन्द्र, मित्र, वरुण या अग्नि के नाम से पुकारते हैं, वही सुन्दर पखो वाला दिव्य गरुड भी है। उसी एक पदार्थ का वर्णन वे अनेक प्रकार से करते हैं इसलिए वही एकमात्र सत् (सृष्टि को आविर्भाव करने के कारण, अग्नि (ससृति एव परिवर्तन का मूल कारण होने पर कारण) यम (अखिल विश्व का आधारभूत होने से) तथा मातरिश्वा भी कहलाता है।[4] भक्ति-भावना के

---

१ ऋग्वेद के मत्रों में भक्ति के अवयवों का प्रतीक शैली से प्रतिपादन —
श्रवण—'यो जातमस्य महतो महि ब्रवत्सेदु श्रुवोभियु ज्य चिदभ्यसत्।'
ऋग्वेद म० १। अ० १५६। मत्र २।
कीर्तन—'विष्णोर्नु क वीर्याणि प्र वोच य पार्थिवानि विममे रजासि।'
ऋग्वेद १।१५४।१
स्मरण—प्र विष्णवे शूषमेतु मन्म गिरिक्षित उरुगायाय वृष्णे।' ऋग्वेद १।१५४।३
विनय—'इम मे वरुण श्रुधी हवमद्याच मृडय। त्वामवस्युरा चके। ऋग्वेद १।२५।१९
अभिलाषा—यदग्ने स्यामह त्व त्व वा घा स्या अहम्। स्युष्टे सत्या इहाशिष।'
ऋग्वेद ८।४४।२३

२ त्वहि न पिता वसो त्व माता शतक्रतो वभूविथ। अधाते सुम्नमीमहे। ऋग्वेद ८।९८।११
तमु स्तोतार पूर्व्य यथा विद ऋतस्य गर्भ जनुषा पिपर्तन।
आस्य जानन्तो नाम चिद्विवक्तन महस्ते विष्णो सुमतिं भजामहे॥ ऋग्वेद १।१५६।३

३. डा० बेनीप्रसाद रचित 'हिन्दुस्तान की पुरानी सभ्यता'—पृष्ठ ४२।

४ 'इन्द्र मित्र वरुणमग्निमाहुरथो दिव्य स सुपर्णो गरुत्मान्।
एक सद्विप्रा वहुधा वदन्त्यग्नि यम मातरिश्वानमाहु॥ ऋग्वेद १। १६४। ४३
'तदेवाग्निस्तदादित्यस्तद् वायुस्तदु चन्द्रमा।
तदेव शुक्र तद् ब्रह्म ता आप स प्रजापति॥' यजुर्वेद ३२। १।

